## परमपूज्य आचार्य श्री १०८ श्री महावीरकीर्तिजी महाराज



जन्म
वि० सं० १९६७

मुनि दीक्षा
वि० सं० १९९९

स्वर्गारोहण
मेहसाना, दिनांक ६-१-७२




* श्री जिनाय नमः *

परम पूजनीय तरण-तारण-तपोनिधि

महान उपसर्ग विजेता सिद्धक्षेत्र-बंदना-भक्तिशिरोमणि विश्ववंद्य १०८ आचार्यवर्य

श्री महावीरकीर्तिजी महाराज का

# * जीवन परिचय *

भारत देश समस्त विश्व में एक अध्यात्म-प्रधान देश है। इसकी आध्यात्मिक संस्कृति के कारण ही यह सभी देशों में सम्मानित और आदर्श देश माना जाता है। भारत यह रत्न प्रसवा भूमि है। इसने सारे संसार को ऐसे ऐसे महान तेजस्वी, दैदीप्यमान और पूजनीय नर रत्न दिये जिसके कारण इसका रत्नप्रसवा भूमि नाम सार्थक हो गया है।

आज से लगभग ढाई हजार वर्ष पहले इस देश में चौबीसवें तीर्थंकर भगवान महावीर हुए जिनने अपनी आदर्श आध्यात्मिक ज्योति तथा त्याग और तपस्या के प्रभाव से सारे विश्व को हिंसा के तांडव-नृत्य से बचाया और अहिंसा, अपरिग्रह तथा अनेकान्त का सन्मार्ग दिखाया तथा सच्चे धर्म का रहस्य लोगों को समझाया।

भगवान महावीर की उसी वीतराग और आदर्श दिगम्बर परम्परा में भगवत् कुंदकुंद, जिनसेन, समन्तभद्र, विद्यानंदि, नेमिचन्द्र, अकलंकदेव, पद्मनंदि तथा आचार्य शान्तिसागर जैसे महान विद्वान सच्चरित्र तपस्वी साधु सन्त हुए जिनने अपने अपने समय में उसी भगवान महावीर के आध्यात्मिक संदेश और सच्चे धर्म का विश्व में प्रसार किया।

उसी आदर्श दि० साधु सन्त परम्परा में इस बीसवीं सदी में जो तपस्वी साधु सन्त हुये उनमें आचार्य महावीरकीर्तिजी महाराज भी एक ऐसे प्रमुख साधु श्रेष्ठ तपस्वी रत्न हैं जिनकी अगाध विद्वत्ता, कठोर तपस्विता, प्रगाढ़ धर्म श्रद्धा, आदर्श चारित्र्य और अनुपम त्याग ने विश्व में वास्तविक धर्म की ज्योति प्रज्ज्वलित की है।

आचार्य महावीर कीर्तिजी का जन्म मिती वैशाख वदी ९ वि० १९६७ को सुप्रसिद्ध औद्योगिक नगर फिरोजाबाद (आगरा) में हुआ। आपके पिता का नाम लाला रतनलालजी और माता का

नाम वृन्दादेवी था। ये पद्मावती पुरवाल जाति के प्रसिद्ध कुल महाराजा खानदान के थे। आपके माता पिता बड़ी धार्मिक प्रवृत्ति के थे। धार्मिक कामों में उनकी वहुत रुचि थी। अतिथि—सत्कार करने में सदैव तत्पर रहते थे। इनके पिताजी एक कुशल व्यापारी थे। उसीसे वे अपने परिवार का पालन पोषण करते थे।

आचार्य महाराज अपने माता पिता के तृतीय सुयोग्य पुत्र थे। जिनका पूर्व नाम महेन्द्रकुमार था। इनके चार भाई हुए जिनमें कन्हैयालाल और धर्मेन्द्रनाथ वड़े हैं और सन्तकुमार तथा राजकुमार उपनाम विलासराय छोटे हैं। ये सभी अपना अलग अलग व्यवसाय करते हैं। इनमें श्री कन्हैयालालजी और सन्तकुमारजी तो अच्छे व्यापारी हैं तथा धर्मेन्द्रनाथजी तथा राजकुमारजी दोनों कुशल चिकित्सक हैं।

इन पांच भाइयों में केवल महेन्द्रकुमारजी ही 'होनहार विरवान के होत चीकने पात' के अनुसार एक ऐसे नर रत्न निकले जिनने अपने आदर्श त्याग और तपस्यामय जीवन से सारे विश्व में एक महान लोकोत्तर अवस्था प्राप्त की है। भगवान महावीर की तरह इनने अपना महावीरकीर्ति नाम सार्थक कर दिखाया है।

श्री महेन्द्रकुमार की प्रारंभिक शिक्षा फिरोजावाद के एक स्कूल में हुई। दस वर्ष की अवस्था में स्नेहमयी माता का देहान्त हो गया। उसके वाद आपका मन विषण्ण हो गया और यहीं से संसार की असारता को लक्ष्य में लेकर आपके मन में विरक्ति के भाव जाग्रत हुए तथा आत्म-कल्याण करने के लिये आपने पहले जैनधर्म के शास्त्रों का विशेष ज्ञान प्राप्त करना आवश्यक समझा और इसीलिए दि० जैन महाविद्यालय व्यावर, सरसेठ हुकमचन्द महाविद्यालय इन्दौर एवं अन्य संस्कृत महाविद्यालय में जाकर वहां पर आपने अनेक विषयों पर शास्त्री कक्षा तक ज्ञान प्राप्त किया। आपकी बुद्धि तीक्ष्ण और प्रतिभायुक्त होने से आपने शीघ्र ही अनेक विषयों का सहज में ज्ञान प्राप्त कर लिया। न्याय-तीर्थ, आयुर्वेदाचार्य आदि की परीक्षाएं देकर उनमें आप उत्तीर्ण हुए। संस्कृत, व्याकरण, साहित्य, न्याय सिद्धान्त आदि अनेक विषयों का गहन अध्ययन कर आपने अच्छी योग्यता हासिल कर ली थी। साथ-साथ आपने अनेक भाषाओं का ज्ञान भी अच्छा प्राप्त कर लिया था।

शिक्षा प्राप्त करते-करते आप युवावस्था को प्राप्त हो गये। इस अवस्था में सहज ही मनुष्य के मन में कामवासना और भोगविलास की प्रवृत्ति तीव्र हो उठती है और उसको परितृप्त करने के लिये तथा गृहस्थ जीवन में प्रवेश करने के लिए मनुष्य उद्यत हो जाता है। परिवार के लोग भी मनुष्य को इसी संसार चक्र में फंसाने के लिये आतुर हो जाते हैं। श्री महेन्द्रकुमार को परिवार के लोगों ने भी ऐसा ही करने को कहा। किन्तु महेन्द्रकुमार का मन अपनी स्नेहमयी माता के वियोग से तो पहले से ही इस असार संसार से उदासीन हो गया था, धर्म शिक्षा के संस्कारों ने इस उदा-

सीनता को विरक्ति में परिवर्तित कर दिया और उन्होंने अपने परिवार के लोगों द्वारा रखे गये विवाह के प्रस्ताव को अस्वीकार कर दिया। उन्होंने इस उभरती जवानी में ही आजन्म अखण्ड ब्रह्मचर्य से रहने का व्रत ग्रहण कर लिया।

सोलह वर्ष की अवस्था में ही आपने श्रावक धर्म का निर्दोष आचरण करना प्रारम्भ कर दिया तथा कठोर व्रतों का पालन करने लगे और तपस्या के बल से पापों का नाश करने लगे।

असार संसार, शरीर और भोग से आपकी निर्मोह वृत्ति दिन पर दिन बढ़ने लगी और बीस वर्ष की अवस्था में ही आपने परमपूज्य महान् तपस्वी, परम निर्भीक, प्रखर प्रभावी वक्ता १०५ आचार्यकल्प श्री चन्द्रसागरजी महाराज के साथ सप्तम प्रतिमा ब्रह्मचर्य रूप से रह कर आपने परमपूज्य आचार्य १०८ वीरसागर महाराज से वि० सं० १९९४ में टाकाटूका ( मेवाड़ ) में क्षुल्लक दीक्षा ग्रहण की। अब आप सारा समय ज्ञान प्राप्ति में लगाने लगे। इस कारण क्षयोपशम विशेष बढ़ गया। चार पांच वर्ष तक आप क्षुल्लक रूप में रह कर बत्तीस वर्ष की अवस्था में पूज्य १०८ आचार्य श्री आदिसागरजी महाराज से सर्वसंग परित्याग कर दिगम्बर जैनेन्द्री दीक्षा धारण की। आपका दीक्षान्त नाम महावीर कीर्ति रखा गया। आप वास्तव में महावीर ही थे।

वीतराग मार्ग के अनुसार व्रत अनुसरण करने में और कठोर तपस्या करने में आप सदैव निर्भीक और कठोर रहते थे आगम के प्रकाश में आप अपनी दिगम्बर जैन साधु चर्या निर्दोषता के साथ पालन करते थे। आप सिंहवृत्ति के आदर्श एवं महान तपस्वी थे।

दिगम्बर साधु अवस्था धारण कर कुछ वर्ष तक आप दक्षिण प्रान्त में विहार कर धर्म का उद्योत करते रहे। इनके दीक्षा गुरु पूज्य १०८ आदिसागरजी महाराज ने सल्लेखना पूर्वक वीर मरण किया। तब उसके पहले अपने संघ में आचारांग के अनुसार आपने विशिष्ट योग्यता को धारण करने वाले विद्वान तपस्वी पूज्य १०८ महावीरकीर्त्ति को अपने आचार्य पट्ट पर आसीन किया। आचार्य होकर आप बहुत योग्यता पूर्वक चतुर्विध संघ का संचालन करने लगे। वास्तव में परम पूज्य आचार्य १०८ महावीरकीर्त्तिजी में आचार्य पद के अनुसार सब गुण प्रकाशमान थे। आप महाव्रतों का आचरण निर्दोषता से पालन करते थे तथा आप शास्त्र पारंगत महान विद्वान थे। आप अनेक भाषाओं के ज्ञाता थे। कठोर तपस्या कर कर्म निर्जरा करते थे। आप में अपूर्व क्षमा शक्ति थी। आप निर्भय होकर महाव्रतों का आचरण कर दिगम्बर जैन धर्म की महान प्रभावना करते थे।

आपने अपने चतुर्विध संघ के साथ भारत के प्रायः सभी देशों में जैसे दक्षिण महाराष्ट्र, गुजरात, राजस्थान, मालवा, मध्य प्रदेश, उड़ीसा, उत्तर प्रदेश, बंगाल, बिहार आदि में विहार कर

दिगम्बर जैन धर्म का प्रचार किया। समाज को त्याग और संयम की तरफ प्रवृत्त किया तथा अनेकों को मुनि, आर्यिका, ऐलक, क्षुल्लक, ब्रह्मचारी आदि की दीक्षा देकर आत्म-कल्याण में लगाया। पूज्य आचार्य श्री की वाणी में भारी प्रभाव था। जिसके कारण उनके धर्म उपदेश को लोग जल्दी हृदयंगम कर लेते थे।

पूज्य आचार्यश्री महान उपसर्ग विजयी और निर्मोही साधु रत्न थे। आप अपने शरीर से भी निःस्पृह रहते थे। कठिन से कठिन प्राण घातक उपसर्ग होने पर भी आपने अपने शरीर की जरा भी परवाह नहीं की। उपसर्ग और परिषहों को सहन करने में आप हिमालय की तरह अडिग थे।

एक वार जव आप राजस्थान में भ्रमण कर रहे थे तव एक किसी गुन्डे ने धर्म द्वेष से और दुष्टता से पीठ पीछे से वहुत जोर से लाठी का प्रहार किया। इस भयंकर प्रहार से आचार्य श्री की पीठ सूज गयी और वहां पर एक वहुत वड़ा घाव हो गया। इस घाव से वहुत भारी वेदना होती थी परन्तु आचार्य श्री ने वहुत शान्ति पूर्वक उस वेदना को सहन कर लिया। पुलिस मारनेवाले अपराधी को पकड़ कर जव पूछताछ करने लगी तथा उसको महाराज के पास लाया गया तो पूज्य महाराज ने करुणा कर उसे क्षमा कर दिया। तथापि कोर्ट ने उस अपराधी को छह माह की जेल की सजा दी। महाराज श्री को जव यह मालूम पड़ा तो उनको वहुत भारी दुःख हुआ।

इस घटना से पूज्य आचार्यश्री की क्षमाशीलता, साहस और समता का बड़ा भारी अद्भुत परिचय मिलता है। ऐसे उपसर्ग इनके जीवन में अनेकों वार आए। इसी धैर्य और साहस के साथ आपने उन्हें सहन किया है।

इसी प्रकार उपसर्ग आप पर तव हुआ जव आप बड़वानी सिद्ध क्षेत्र पर ध्यान में मग्न थे। पर्वत के ऊपरी भाग में मधु मक्खियों का एक वहुत वड़ा छत्ता था। किसी दुष्ट मनुष्य ने छत्ते पर एक पत्थर मारा। आचार्य श्री के ध्यान में विघ्न डालने के लिए पत्थर लगा कर स्वयं तो भाग गया, लेकिन सव मधु मक्खियां उड़ीं और वे महाराज के शरीर से चिपट गयीं और आचार्य श्री को काटने लगीं। महाराज श्री का शरीर लोहू लुहान हो गया और भयंकर रूप से सूज गया। फिर भी आचार्य श्री ध्यान से विलकुल डिगे नहीं। भयंकर पीड़ा को सहज भाव से सहन किया। जरा भी विचलित नहीं हुए तथा मुंह से उफ तक नहीं निकला। लोग एक मधुमक्खी के काटने से आसमान को नीचे गिरा लेते हैं। पर जहां सैकड़ों मधु मक्खियों ने मिलकर काटा और उनके शरीर पर चिपटी रहीं उस समय उनको कितनी भयंकर पीड़ा तथा दुःख हुआ होगा? यह सहज ही जाना जा सकता है। जव श्रावकों को इस महान उपसर्ग का पता चला वे महाराज के पास गये तथा महाराज श्री का उप-

सर्ग दूर किया। उपसर्ग के दूर होने पर महाराज श्री ने अपना ध्यान छोड़ा तथा अपूर्व साहस और वीरता का परिचय दिया।

तीसरा महान प्राण घातक उपसर्ग आचार्य श्री पर तब हुवा जब आप खंडगिरि उदयगिरि क्षेत्र की यात्रा के लिए पुरलिया (बिहार) ग्राम से बिहार कर रहे थे। उस समय भारत सरकार ने पुरलिया को जो बिहार प्रान्त में था बंगाल की सीमा में मिलाने के लिए तीन सदस्यों का एक आयोग भेजा। अतः उस क्षेत्र को बंगाल में मिलाने के विरोध में सड़क के दोनों तरफ हजारों लोग ६ मील की दूरी तक खड़े थे। महाराज श्री उसी समय सड़क से गुजर रहे थे। उनके साथ उस समय केवल धर्मनिष्ठ गुरुभक्त सेठ चांदमलजी बड़जात्या नागोर निवासी ही थे। संघ के अन्य लोग लारी में बैठ कर आगे चल दिये थे।

पूज्य महाराज रास्ते चलते चलते रास्ते के दोनों ओर खड़े लोगों को मांस मदिरा चोरी आदि छोड़ने का उपदेश देते जा रहे थे तथा जनता भी आपके चरणों में पड़ती जाती थी। बहुत दूर तक ऐसा होता जाता था। जब आप पुरलिया के निकट पहुँच रहे थे तब भीड़ में से कुछ दो तीन शराबी लोगों ने नशे में चूर होने के कारण पूज्य महाराजश्री पर लाठियां मारने को उठाई। सेठ चांदमलजी बड़जात्या ने उन लोगों को बहुत समझाया किन्तु वे लोग नशे में होने की वजह से कुछ नहीं सुन पाये। महाराज श्री तो अपने पर उपसर्ग जान कर ध्यान अवस्था में लीन हो गये और सेठ चांदमलजी ने धर्म भक्ति वश होकर तथा अपनी जान की भी परवाह न करके पूज्य महाराज को बचाने के लिए स्वयं अपने हाथ फैला कर अपना सिर महाराज के ऊपर रख दिया जिससे लाठियों की मार स्वयं पर पड़ने लगी। कुछ लाठियां महाराज के भी शरीर पर पड़ीं। धन्य है इस गुरु भक्ति को व धर्म वात्सल्य को। सौभाग्य से उसी समय पुलिस सुपरिन्टेन्डेन्ट की कार वहां पर आ गयी। उन्होंने लाठियां मारने वालों को खूब फटकारा। दुष्ट लोग उसी समय भाग गये तथा पुलिस सुपरिन्टेन्डेन्ट महाराज श्री के चरणों में नतमस्तक हो गया। उसने दुष्टों द्वारा दिये गये कष्टों के लिये क्षमा मांगी। पूज्य श्री महाराज ने उपसर्ग टला जान कर ध्यान समाप्त किया। लाठियों की मार से महाराज तथा चांदमलजी को बहुत चोटें लगीं। पुलिस सुपरिन्टेन्डेन्ट ने उनको पुलिस की सहायता से पुरलिया भेजना चाहा। लेकिन आचार्य श्री ने यह स्वीकार नहीं किया तथा आचार्य श्री तथा चांदमलजी दोनों बिहार करके पुरलिया पहुँचे।

यदि उसी समय पुलिस नहीं आती तो क्या दुर्घटना होती कोई नहीं कह सकता। किन्तु महाराज की महान तपस्या तथा सेठ चांदमलजी की महान साधु भक्ति के कारण पुलिस समय पर आ गई। इसमें सन्देह नहीं कि संकटों में निश्चय से धर्म भक्ति काम में आती है। आचार्य श्री इस बार भी महान उपसर्ग विजेता और परिषह विजयी बने।

इसी प्रकार एक वार पूज्य श्री आचार्य महाराज तीर्थराज सम्मेदशिखरजी पर टोंक की वंदना करने को गये तव रात्रि में जल मन्दिर में ठहर गए। उस समय अगहन माह की कड़कड़ाती सर्दी थी। तव श्वेताम्वर कोठी के कर्मचारियों ने दुष्टता वश आचार्य श्री को जल मन्दिर से वाहर निकाल दिया। श्वेताम्वर कोठी के वाहर अकार आचार्य श्री शांति पूर्वक वाहर वैठ गये। उस असहनीय सर्दी को रात भर सहन करने के कारण आपका सारा शरीर अकड़ गया तथापि आचार्य श्री ने यह सव सहज भाव से सहन किया तथा वीरता का परिचय दिया। इस प्रकार थोड़े से उपसर्गों का यहां पर परिचय दिया गया है।

वास्तव में पूज्य आचार्य श्री ने इस अत्यन्त विपम कलियुग में इस वीतराग साधुचर्या में रह करके अपने अपूर्व आत्मतेज, अविचल धर्मनिष्ठा और आदर्श मुनि का उदाहरण उपस्थित किया है। आचार्य श्री जैसे सिद्धान्त और धर्म के महान ज्ञाता थे उसी प्रकार आप ज्योतिप, वैद्यक, मन्त्र शास्त्र आदि के भी अच्छे विद्वान थे। आपके द्वारा की गयी भविष्य-वाणियां पूर्ण सत्य निकलती थीं।

आचार्य श्री के शरीर पर ब्रह्मचर्य की अपूर्व आभा दीखती थी। इस ब्रह्मचर्य के कारण ही आप घन्टों तक एक आसन से अविचल होकर ध्यान मग्न रहते थे। पूज्य आचार्य श्री ने जव से मुनि व्रत धारण किया तव से आपने इन्दौर, भोपाल, कटनी, शिखरजी, फिरोजावाद, जयपुर, नागौर, उदयपुर गिरनार, पावागढ़, ऊन, वरियावाद, वड़वानी, मांगीतुंगी, गजपन्था, हुम्मच पद्मावती, कुन्थलगिरि आदि अनेक वड़े वड़े शहरों और सिद्धक्षेत्रों में चातुर्मास योग धारण किया। आपने स्वात्मकल्याण के साथ साथ धर्म का भी महान उद्योत किया है।

ता० १९-११-१९७१ को श्री गिरनारजी तीर्थ क्षेत्र से विहार करके श्री शत्रुन्जा, पालिताना, अहमदावाद होते हुए मेहसाना पहुँचे जहाँ वे ता० ६-१-१९७२ को देवलोकवासी होगए। अपने स्वर्गवास के एक दिन पहले ही सर्व संघ का प्रवन्ध कर दिया क्योंकि मृत्यु उनको स्पष्ट दिखाई दे गई थी। संघका आचार्य पद श्री १०८ सन्मति सागरजी महाराज को दिया जिसका विधिवत् संस्कार ता० १६-२-१९७२ को उदयपुर में हुआ।

पूज्य आचार्य श्री की निर्वाण भूमियों पर विशेप भक्ति रहती थी। एकान्त ध्यान के लिये और कर्म निर्जरा के लिये ये निर्वाण भूमियां महान निमित्त हैं। इसलिये अंतिम कुछ वर्षों में आचार्य श्री ने चातुर्मास योग प्रायः सिद्धक्षेत्रों पर व्यतीत किया। आपको ऐसे पुण्य रूप निर्वाण स्थानों में अपूर्व आत्म-शान्ति मिलती थी।

आचार्य श्री से अनेकों पुण्यशाली धर्मात्मा सत्पुरुपों ने उनके उपदेशों से और तपस्या से प्रभावित होकर दीक्षा ग्रहण की थी और अपने आत्म-कल्याण में लगे हुए हैं, तथा जगह जगह विहार कर जैनधर्म के प्रचार में अपना योग दे रहे हैं। हजारों श्रावक और श्राविकाओं को प्रतिमा

रूप चारित्र देकर उनके मानव जीवन का सुधार किया है। वास्तव में सच्ची आध्यात्मिक शिक्षा का प्रसार और प्रचार ऐसे सर्व संग परित्यक्त साधु संतों से ही होता है।

पूज्य आचार्य महावीरकीर्तिजी महाराज एक आदर्श साधु रत्न थे। शरीर से पूर्ण निःस्पृह रहकर आप सदैव ज्ञान और ध्यान में अनुरक्त रहते थे। दिन में केवल चार घन्टा बोलते थे। शेष समय हमेशा मौन रखते थे।

ख्याति लाभ पूजा जैसी अनुचित प्रवृत्तियों से सदैव दूर रहते थे। क्षमा और शान्ति की परम मूर्ति थे, करुणा के सागर थे, सिद्ध क्षेत्र वंदना के भक्त शिरोमणि थे, रत्नत्रय धर्म की महान् विभूति थे और सच्चे आध्यात्मिक महात्मा सद्गुरु थे। परम पूज्य आचार्य श्री की श्रेष्ठ निर्दोष तपस्या का यह प्रभाव है कि आपका जहाँ जहाँ विहार होता था वहाँ किसी प्रकार का संकट, दुर्भिक्ष आदि नहीं होता था तथा धर्म की महान प्रभावना और प्रचार होता था।

पूज्य श्री के गुण अपरिमित हैं। उनका कहाँ तक कोई वर्णन कर सकता है कि उन जैसे परम दिगम्बर वीतराग साधु रत्न ऐसे कठिन दुर्धर समय में विद्यमान हुए हैं।

नांदगाँव ( नासिक )
विजया दशमी
वीर निर्वाण सम्वत्
२४९६

आचार्य चरण सेवी :
**तेजपाल काला, साहित्यभूषण,**
सह-सम्पादक जैन दर्शन तथा
सं० मंत्री भा. शान्तिवीर दि० जैन सिद्धांत संरक्षिणी सभा



# समर्पण

श्रद्धेय स्याद्वाद वारिधि, वादिगजकेशरी, न्यायवाचस्पति

श्रीमान् पं० गोपालदासजी वरैया

गुरुवर !

जैन समाज में तो आप सर्वमान्य मुकुट थे ही, पर अन्य विद्वत्समाज में भी आपका प्रतिभामय प्रखर पाण्डित्य प्रख्यात था। आपके उद्देश्य वहुत उदार थे, परन्तु सामयिक प्रगतिके समान धार्मिक सीमाके कभी वाहर न हुए। जैसे अकिंचिनताने आपका साथ नहीं छोड़ा वैसे ही स्वावलम्वन और निरीहता का साथ आपने भी कभी नहीं छोड़ा।

ऐसे समयमें जव कि उच्चतम कोटिके सिद्धान्त ग्रंथों के पठन पाठनका मार्ग रुका हुआ था, आपने अपने असीम पौरुषसे उन ग्रंथोंके मर्मी १५-२० गण्यमान्य विद्वान् तैयार कर दिये, इतना ही नहीं, किन्तु न्याय सिद्धान्त विज्ञताका प्रवाह वरावर चलता रहे इसके लिये मोरेनामें एक विशाल जैन सिद्धान्त महा विद्यालय भी स्थापित कर दिया, जिससे कि प्रतिवर्ष सिद्धान्तवेत्ता विद्वान् निकलते रहते हैं। जैनधर्मकी वास्तविक उन्नति का मूल कारण यह आपकी कृति जैन समाज के हृदय मन्दिर पर सदा अंकित रहेगी।

पञ्चाध्यायी एक अपूर्व सिद्धान्त ग्रन्थ होने पर भी वहुत कालसे लुप्त प्राय था, आपने ही अपने शिष्यों को पढ़ाकर इसका प्रसार किया। कभी २ इसके आधार पर अनेक तात्विक-गम्भीर भाषणों से श्र तृ समाजको भी इस ग्रन्थके अमृतमय रससे तृप्त किया है।

पूज्यवर ! आपके प्रसाद से उपलब्ध हुए इस ग्रन्थकी यह टीका आज आपके ही कर कमलोंमें टीकाकार द्वारा सादर-सप्रे म-सविनय समर्पित की जाती है।

यदि आपके समक्ष ही इसके समर्पणका सौभाग्य मुझे प्राप्त होता तो आपको भी इस वालकृतिसे सन्तोष होता और मुझे आपकी हार्दिक समालोचनासे विशेष अनुभव तथा परम हर्ष होता, परन्तु लिखते हुए हृदय विदीर्ण होता है कि इस अनुवादकी समाप्ति के पहले ही आप स्वर्गीय रत्न वन गये। आपके इस असमय स्वर्गारोहणसे प्रतीत होता है कि आपको अपनी निष्काम कृतिका फल देखना अभीष्ट नहीं था। अन्यथा कुछ काल और ठहरकर आप अपने शिष्यवर्गका अनुभव वढ़ाते हुए उसकी कार्य परिणति से निज कृतिकी सफलता पर सन्तुष्ट होते।

आपका प्रिय शिष्य—

**मक्खनलाल शास्त्री**

सिद्धान्तवेत्ता, विद्वानों का सृजन करने वाले
सिद्धान्त शास्त्र पंचाध्यायी के प्रथम अध्यापन और प्रचारकर्ता
सिद्धान्त मर्मज्ञ महा विद्वान्



स्याद्वाद वारिधि, वादिगज केसरी, न्याय वाचस्पति
स्व० श्रीमान् पं० गोपालदासजी सा० वरैया
मोरेना

सुधर्मध्यान प्रदीप, सुधर्म श्रावकाचार, जिन चतुर्विंशतिका आदि
गंभीर महान् संस्कृत शास्त्रों के रचयिता तथा परमपूज्य
आचार्य शांतिसागरजी संघस्थ मुनिराजों को
संस्कृत का अध्ययन कराने वाले



विद्वन्मणि मुकुट परम पूज्य श्री १०८ श्री आचार्य
**सुधर्मसागरजी महाराज**

लगभग एक शत ( एक सौ ) चारों अनुयोगों के संस्कृत शास्त्रों के

टीकाकार, सिद्धान्त शास्त्रों के तल स्पर्शी

महा विद्वान्



धर्मरत्न, सरस्वती दिवाकर

**स्व० श्रीमान् पं० लालारामजी शास्त्री**

फिरोजाबाद

❋ श्री वर्द्धमानाय नमः ❋

# आद्य वक्तव्य

वीरं विराग सर्वज्ञं त्रियोगेन नमाम्यहम्।
जगद्धिताय मोक्षस्य मार्गो येन प्रदर्शितिः॥

श्री ग्रन्थराज पञ्चाध्यायी शास्त्र का पुनः प्रकाशन हो रहा है यह बड़े हर्ष एवम् हित की बात है। हमारी लिखी सुबोधिनी हिन्दी टीका की सर्वत्र बहुत मांग थी। हमारे पास अनेक पत्र आते रहे हैं। उसका पहला संस्करण समाप्त हो चुका है। अब यह दूसरा संस्करण प्रकाशित हो रहा है।

## पञ्चाध्यायी का महत्त्व और उसकी अत्युपयोगिता

परम पूज्य चारित्रचक्रवर्ती योगीन्द्र चूड़ामणि श्री १०८ आचार्य शान्तिसागर महाराज ने इस पञ्चाध्यायी की सुबोधिनी टीका का कई बार स्वाध्याय किया। जब हम बारामती ( पूना ) में उनके पवित्र दर्शन के लिये गये थे वहाँ उनकी अभिरुचि एवं आज्ञा से एक माह रह कर धवल सिद्धान्त शास्त्र का वाचन हमने किया था तब प्रसङ्ग पाकर महाराज ने पञ्चाध्यायी की सुबोधिनी टीका की बहुत प्रशंसा की थी, उन्होंने कहा था कि यह पञ्चाध्यायी अनुपम एवं अपूर्व ग्रन्थ है। इसमें द्रव्य गुण पर्याय प्रमाण नय और सम्यग्दर्शन का स्वरूप वर्णन महत्वपूर्ण है। ग्रन्थ के अनुसार सबों के समझने योग्य विस्तार से जो सरल टीका तुमने की है वह बहुत उपयोगी है। परम पूज्य आचार्य वीरसागरजी महाराज ने पं० खूबचन्दजी शास्त्री द्वारा ईसरी में पञ्चाध्यायी का वाचन कराया उस समय महाराज ने पञ्चाध्यायी को अपूर्व ग्रन्थ बताया, अन्य अनेक उपस्थित पुरुषों ने जिनमें उदासीनाश्रम के अधिष्ठाता स्वाध्यायशील विद्वान् श्री ब्र० सुरेन्द्रनाथजी आदि ने पञ्चाध्यायी ग्रन्थ के तत्वविवेचन की भूरि भूरि प्रशन्सा की थी। इसी प्रकार समस्त परम पूज्य मुनिराजों, पूज्य विदुषी आर्यिकाओं तथा विद्वानों ने इस ग्रन्थराज पंचाध्यायी और उसकी सुबोधिनी टीका की बहुत प्रशंसा की है।

## यह ग्रन्थराज पठन पाठन में कैसे आया ?

सिद्धान्त एवं संस्कृत ग्रन्थों के मर्मज्ञ विद्वान् आगरा निवासी स्व० श्री पं० बल्देवदासजी ने पंचाध्यायी का अध्ययन श्रद्धेय श्री गुरुवर पं० गोपालदासजी वरैया को कराया था, स्याद्वाद वारिधि

वादिगज केसरी न्याय वाचस्पति पूज्य पं० गोपालदासजी वरैया ने गोमट्टसार, लब्धिसार, क्षपणासार, त्रिलोकसार आदि सिद्धान्त ग्रन्थों के साथ इस पंचाध्यायी ग्रन्थ को बड़ी लगन और बड़े उल्लास के साथ हमको और हमारे सहपाठी विद्वानों को पढ़ाया। पाठ दो घन्टा चलता था। अनेक शङ्का समाधान भी होते थे। उस समय बाहर के भी कई महानुभाव पाठ के समय उपस्थित होते थे। उन सबों को बहुत आल्हाद एवं आनन्द होता था।

## टीका बनाते समय खोज

पंचाध्यायी ग्रन्थ की सुबोधिनी टीका सबसे पहले हमने बनाई है। कोल्हापुर यन्त्रालय द्वारा प्रकाशित मूल प्रति पर से यह टीका की गई है। मूल प्रति को पढ़ते समय हम शुद्ध कर लेते थे। अजमेर के शास्त्र भंडार की लिखित मूल प्रति से छूटे हुये पाठों को भी हमने सुधारा था। यात्रा करते समय जैनविद्री ( श्रवण वेल गोला ) में श्रीमद्राज मान्य दौर्वलि शास्त्री के प्राचीन ग्रन्थ भंडार से प्राप्त लिखित मूल प्रति से भी अपनी प्रति का हमने मिलान किया था। इस भाँति इस मूल पंचाध्यायी के संशोधन में हमने यथा साध्य प्रयत्न किया है जिससे कठिनाई का अनुभव भी किया। फिर भी दो तीन स्थलों पर छंदोभंग तथा चरण भंग अभी रह गये हैं जो बिना आधार के संशोधित नहीं करके ज्यों के त्यों रख दिये गये हैं।

## मूल–प्रेरणा

कई संस्कृत शास्त्रों के रचयिता परम पूज्य श्री १०८ आचार्य सुधर्मसागर महाराज ( हमारे सगे बड़े भाई साहब ) ने पंचाध्यायी ग्रंथ का अध्ययन करके हमको प्रेरित किया था कि इस महान् शास्त्र की हिन्दी टीका तुम अवश्य बनाओ यह समाज को तत्त्वबोध कराने वाला गम्भीर ग्रन्थ है। यह पंचाध्यायी की सुबोधिनी टीका उन्हींके आदेश का सर्वहितकर मधुर फल है। उनका मंगलमय आशीर्वाद हमारा सहायक है।

## संशोधन महत्कार्य

इस सुबोधिनी हिन्दी टीका का संशोधन, परिवर्धन आदि धर्मरत्न सरस्वती दिवाकर श्रीमत्पूज्य पं० लालारामजी शास्त्री महोदय ( हमारे सगे बड़े भाई साहब ) ने किया है वे हमारे विद्या गुरु भी थे। इसलिये हम उनको स्मरण पूर्वक सविनय प्रणामाञ्जलि समर्पित करते हैं।

## प्रकाशन कार्य

इस हिन्दी टीका सहित पंचाध्यायी की सर्वत्र मांग थी। हमारे पास भी अनेक पत्र आते रहे हैं, पहली आवृत्ति समाप्त हो चुकी है। समाज की मांग को ध्यान में देकर दानवीर जैन रत्न राय

साहेब श्री सेठ चांदमलजी पांड्या ( गोहाटी ) की धर्मनिष्ठा, दान शीला, धर्म पत्नी श्रीमती सौ० भंवरीदेवीजी की ओर से यह सटीक पञ्चाध्यायी ग्रन्थ प्रकाशित हो रहा है इस सम्यग्ज्ञान वर्धक सद्भावना और उदारता पूर्ण द्रव्य के सदुपयोग के लिये हम माननीय रायसाहेब और उनकी सौ० सहधर्मिणीजी को साभार धन्यवाद देते हैं।

इस ग्रन्थ का मुद्रण श्री बाबू नेमीचन्दजी बाकलीवाल के कमल प्रिन्टर्स—मदनगंज किशनगढ़ से हो रहा है। स्पष्ट मुद्रण एवम् शुद्धता का ध्यान रखने के लिये हम उन्हें भी धन्यवाद देते हैं।

## हमारा प्रयास कहाँ तक सफल है

इस ग्रंथ की टीका बनाते समय हमको किसी ग्रन्थ विशेष की सहायता नहीं मिली। कारण कि मूल ग्रन्थ के सिवा इस ग्रन्थ की कोई संस्कृत टीका अथवा हिन्दी टीका या कोई टिप्पणी अभी तक हमारे देखने या सुनने में नहीं आई है। अतः हम नहीं कह सकते कि हमारा प्रयत्न कहाँ तक सफल हुआ है विद्वद्वर्ग इसका स्वयं अनुभव करेंगे तथा सावधानी के पश्चात् भी त्रुटियाँ रह गई हों तो इसके लिये क्षमा करेंगे।

पौष शुक्ला ११<br>
व० नि० सं० २४९९

निवेदक<br>
मक्खनलाल शास्त्री



✽ श्री वर्धमानाय नमः ✽

विद्यावारिधि, वादीभकेसरी, विद्वत्तिलक, न्यायालङ्कार, न्याय दिवाकर, धर्मवीर

# श्रीमान् पं० मक्खनलालजी शास्त्री का

स्वयं उनकी कलम से लिखा हुआ

# ✽ जीवन परिचय ✽

प्रणम्य वीरं सर्वज्ञं वीतरागं जगद्धितम् ।
लिखामि जीवनीं स्वस्य प्रेरितोऽहं सधर्मिभिः ॥

## जीवन परिचय के पात्र

जीवन परिचय के मुख्य पात्र तो वे संसार एवं वासनाओं से सर्वथा विरक्त वंदनीय मुनिराज हैं जिन्होंने अपना जीवन स्वात्म साधन एवं पर कल्याण में लगा रक्खा है उन्हींका जीवन परमादर्श एवं अनुकरणीय है। मैंने कोई ऐसा असाधारण सर्वहितकारी कार्य तो नहीं किया है किन्तु अणुव्रत पालते हुए जो कुछ थोड़ी सी धर्म एवं समाज सेवा में अपना योग मैं देता रहा हूँ उन्हीं कार्यों का दिग्दर्शन मेरा जीवन परिचय है। वह इस प्रकार है:—

## जन्म जाति एवं परिवार का नामोल्लेख

आगरा जिला के अन्तर्गत चावली ग्राम में मेरा जन्म हुआ है, पदमावती पुरवाल मेरी जाति है और तिलक मेरा गोत्र है। मेरे पूज्य पिता लाला श्री तोतारामजी थे माता का नाम मैवा रानी था। दोनों वहुत धर्मात्मा थे। व्रत, उपवास, पूजन, स्वाध्याय में तत्पर रहते थे। किराना ( पंसारी ) की दुकान थी। पिताजी वैद्य थे वे गांव के रोगियों को देखते थे और विना मूल्य औषधि देते थे फीस भी नहीं लेते थे। गांव में उनका वहुत आदर और प्रतिष्ठा थी उनके छह पुत्र ( सगे हम छह भाई ) हुए। सवसे वड़े भाई रामलालजी, उन्होंने वहुत आग्रह करने पर भी विवाह नहीं किया। वाल ब्रह्मचारी रहकर धर्म साधन और व्यापार में योग देते रहे। उनसे छोटे भाई मिट्ठनलालजी थे। रुई का व्यापार करते थे। उनसे छोटे भाई धर्मरत्न सरस्वती दिवाकर श्री पं० लालारामजी शास्त्री थे समाज उनसे सुपरिचित है। उन्होंने करीव १०० ( सौ ) संस्कृत के गम्भीर ग्रन्थों की

श्री तत्वार्थ राजवार्तिक, पुरुषार्थसिद्ध्युपाय तथा ग्रन्थराज पंचाध्यायी
के टीकाकार एवं अनेक सैद्धान्तिक पुस्तकों के लेखक तथा
अनेक उद्‌भट विद्वानों को तैयार करने वाले महा विद्वान्



विद्यावारिधि, न्यायालंकार, वादीभकेसरी, विद्वत्तिलक, न्याय दिवाकर, धर्मवीर

**श्री पं० मक्खनलालजी शास्त्री, प्राचार्य महोदय**

मोरेना

सरल टीकाएं बनाई हैं। मूल ग्रन्थों के विरुद्ध उन्होंने एक भी बात नहीं लिखी है अतः उनकी टीकायें ग्रंथानुरूप पूर्ण प्रमाण मानी जाती हैं उन्होंने करीब १०० ग्रंथों की टीकायें रचने के साथ भक्तामर शतद्वयी आदि स्वतंत्र संस्कृत ग्रन्थ भी रचे हैं। भा० दि० जैन महासभा के वे स० महामंत्री भी थे। परम पूज्य आचार्य शान्तिसागर महाराज से उन्होंने दूसरी प्रतिमा के व्रत लिये थे। मैनपुरी में उनकी सर्राफे की दुकान थी उनके पुत्र पौत्र हैं।

## आचार्य सुधर्मसागर महाराज

श्री धर्मरत्न पं० लालारामजी शास्त्री से छोटे और मुझसे बड़े भाई श्री पं० नन्दनलालजी शास्त्री थे, वे उच्च कोटि के विद्वान् बने, वैद्य भी थे, बम्बई में वैद्यक भी करते थे और वहाँ के सरस्वती भवन की सम्हाल भी करते थे। बम्बई के प्रसिद्ध जौंहरी श्री सेठ घासीलालजी पूनमचंदजी से भाई साहब पं नन्दनलालजी शास्त्री ने कहा कि परम पूज्य आचार्य शान्तिसागरजी को दक्षिण से उत्तर में विहार कराना अत्यन्त लाभदायक होगा अतः आप संघ भक्त बनकर समाज शिरोमणि बनो इसके लिये ३-४ लाख रुपये खर्च करने का संकल्प कर लो। जौंहरीजी ने भाई साहब की बात स्वीकार कर ली तब जौंहरीजी और पण्डित नन्दनलालजी दोनों ने दक्षिण जाकर आचार्य महाराज से प्रार्थना की दोनों ने कहा कि महाराज उधर प्रान्त में जनेऊ धारण करने की पृथा भी बहुत कम रह गई है जल भी अशुद्ध बहुभाग में ग्रहण होने लगा है अतः आपके विहार से सब सुधार होगा। तब महाराज ने कहा कि जौंहरी घासीलालजी की भक्ति भी प्रशंसनीय है परन्तु तुम्हारे सरीखा विद्वान् संघ में नहीं रहेगा तब तक हम उत्तर में विहार नहीं करेंगे। इतना सुनते ही भाई साहब ने तुरन्त सप्तम प्रतिमा महाराज से ले ली। अपने पुत्र और हम सब भाइयों का मोह छोड़कर संघ में वे साथ रहे। पीछे पं० नन्दनलालजी शास्त्री मुनि हुए फिर बहुत वर्षों पीछे आचार्य हुए। मुनि पद में उनका नाम सुधर्मसागरजी रखा गया। परम पूज्य आचार्य सुधर्मसागरजी ने परम पूज्य मुनिराज कुन्थुसागरजी चन्द्रसागरजी, वीरसागरजी, नेमिसागरजी आदि सबों को संस्कृत का अध्ययन कराया और सुधर्म ध्यान प्रदीप, सुधर्म श्रावकाचार जिन चतुर्विंशतिका आदि संस्कृत ग्रन्थों की रचना की, उन ग्रंथों की सरल हिन्दी टीका सरस्वती दिवाकर पण्डित लालारामजी शास्त्री ने की है। आचार्य सुधर्मसागर महाराज ने समाज का बहुत कल्याण किया, साथ ही हमारी पदमावती पुरवाल जाति और हमारे धार्मिक घराने को अत्यन्त महत्वशाली बना दिया है। गृहस्थावस्था के उनके पुत्र आयुर्वेदाचार्य और शास्त्री पं० जयकुमारजी हैं उनके भी पुत्र पौत्र हैं।

मुझसे छोटे भाई श्री चिरन्जीव बाबू श्रीलालजी जौंहरी हैं जो बहुत वर्षों से जयपुर में सपरिवार रहते हैं, जवाहरात का व्यापार करते हैं वहाँ के जौंहरियों में उनकी प्रतिष्ठा और सम्मान

है। उनके कई पुत्र पौत्र हैं। जाति में और समाज में हमारा घराना धार्मिक एवं प्रतिष्ठित माना जाता है।

मेरा यह अनुभव है कि जिस घराने में माता पिता एवं कुटुम्बी जनों का आचार विचार, खान-पान एवं धार्मिक श्रद्धा आदि व्यवहार उज्ज्वल है उस घराने में सन्तान परम्परा भी उत्तम बनती है। संसर्गजना दोष गुणा भवन्ति, यह नीति वाक्य यथार्थ है।

## मेरा संक्षिप्त परिचय

( धार्मिक एवं सामाजिक कार्यों से सम्बन्धित )

मैंने अपने जन्म स्थान चावली ग्राम में छठी कक्षा तक स्कूल में शिक्षा पाई है। दि० जैन महाविद्यालय मथुरा तथा सहारनपुर में संस्कृत का अध्ययन किया था। मेरा विचार वैद्यक पढ़ने का हुआ था अतः बम्बई के प्रसिद्ध जौंहरी सेठ माणिकचन्दजी पानाचन्दजी की सिफारिश से मैं पीलीभीत ( बरेली ) के प्रसिद्ध ललितहरी वैद्यक, विद्यालय में प्रविष्ट हो गया, परन्तु वहाँ जैन मंदिर नहीं था अतः वहाँ से तीसरे दिन ही मैंने चले जाने का निश्चय कर लिया। वहीं पर कानपुर के प्रसिद्ध वैद्य पण्डित कन्हैयालालजी पढ़ते थे उन्होंने और वहाँ के वैद्य विद्वानों ने मुझे बहुत समझाया कि यहाँ पर बड़ी कठिनता से तो प्रवेश मिला है, तुम छोड़ रहे हो। मैंने कहा कि मैं भगवान के दर्शन किये बिना नहीं रह सकता हूँ। मैं चौथे दिन वहाँ से चला आया और बनारस पहुँच गया। यह अच्छा ही हुआ अन्यथा मैं शास्त्रीय बोध से शून्य ही रह जाता, साथ ही मेरा उद्देश्य एवं लक्ष्य ही बदल जाता। बनारस में न्याय स्तम्भ पं० अंबादासजी शास्त्री के पास पढ़कर मैंने नव्य न्याय की मध्यमा परीक्षा संस्कृत विश्व विद्यालय बनारस से पास की तथा बंगीय संस्कृत एसोसियेशन की साहित्य मध्यमा पटना से पास की, उस समय पूज्य पं० गणेशप्रसादजी वर्णी भी उक्त शास्त्रीजी से अध्ययन करते थे। मैं न्यायतीर्थ ग्रन्थों का अध्ययन कर रहा था इसी बीच श्री सम्मेदशिखरजी में सिवनी के श्रीमंत सेठ पूरण साहबजी ने पञ्चकल्याणक प्रतिष्ठा कराई उसमें न्याय वचास्पति वादिगज केशरी पण्डित गोपालदासजी बरैया भी पहुँचे थे, मैं भी बनारस से छात्रावस्था में शिखरजी पहुँचा उनकी विद्वत्ता के प्रभाव से प्रभावित होकर उनके साग्रह कहने से मैं और मेरे सहपाठी बनारस से मोरेना आ गये और श्रद्धेय पं० गोपालदासजी बरैया से गोम्मटसार, जीवकाण्ड, कर्मकाण्ड, त्रिलोकसार, पंचाध्यायी आदि सिद्धांत ग्रंथों का अध्ययन किया।

## मेरे पठित एवं पाठित ग्रन्थ

सिद्धान्त ग्रंथों में—सर्वार्थ सिद्धि, गोम्मटसार जीवकाण्ड, गोम्मटसार कर्मकाण्ड, राजवार्तिकालङ्कार, त्रिलोकसार, पञ्चाध्यायी इन ग्रंथों में परीक्षा देकर उत्तीर्णता मैंने प्राप्त की है।

दि० जैन न्याय ग्रंथों में—प्रमेयरत्नमाला आप्त परीक्षा, प्रमेय कमल मार्तण्ड, अष्ट सहस्री, श्लोकवार्तिक इन अत्यन्त गहन गंभीर ग्रंथों में परीक्षा देकर उत्तीर्णता मैंने प्राप्त की है। मोरेना महाविद्यालय में इन्हीं सभी ग्रंथों को मैंने पढ़ाया भी है। इनके सिवा चरणानुयोग के शास्त्र, प्रायश्चित ग्रंथ, समयसारादि द्रव्यानुयोग शास्त्र और प्रथमानुयोग के शास्त्रों का भी वाचन मैंने किया है। वारामती ( दक्षिण ) में परम पूज्य आचार्य शान्तिसागर महाराज एवं उनके संघ में १ माह रहकर महाराज की इच्छा एवं उनकी आज्ञा से धवल सिद्धान्त का भी वाचन संघ को मैंने सुनाया है। उस समय शोलापुर, कोल्हापुर, फलटन आदि के अनेक पुरुष भी सुनने बैठते थे।

## मोरेना महाविद्यालय का संचालन

श्री पं० गोपालदासजी वरैया के स्वर्गवास होने के बाद, कुछ वर्ष मोरेना महाविद्यालय का संचालन न्यायाचार्य पं० माणिकचन्दजी, पण्डित बंशीधरजी न्यायालङ्कार, पं० देवकीनन्दनजी करते रहे उक्त तीनों विद्वान् जब मुरेना से चले गये और संस्था की आर्थिक दशा बहुत कमजोर हो गई तथा पठन पाठन व्यवस्था भी अच्छी नहीं रही तब उस समय के अधिष्ठाता श्री पण्डित धन्नालालजी काशलीवाल तथा मंत्री श्री पं० खूबचन्दजी शास्त्री ने पत्र व्यवहार द्वारा मुझे मोरेना बुलाने के लिये बार बार प्रेरित किया, छह माह तक उनका भारी आग्रह रहा कि इस संस्था को आकर सम्हालो अन्यथा यह पण्डित गोपालदासजी का कीर्तिस्तम्भ समाप्त होता है। उस समय कलकत्ता में मेरी कपड़े की दुकान अच्छे रूप में चल रही थी, मैं उसे नहीं छोड़ना चाहता था। कलकत्ता के प्रसिद्ध व्यापारी श्री पं० जयदेवजी, पं० बल्देवदासजी, सेठ चैनसुखजी पांड्या आदि सज्जनों का यह आग्रह था कि कलकत्ता में ही रहो, परन्तु संस्था के मंत्री तथा अधिष्ठाता महोदय की अत्यधिक प्रेरणा होने से मुझे मोरेना जाने के लिये बाध्य होना पड़ा। सन् १९२७ में, मैं मोरेना आ गया और महाविद्यालय का समस्त कार्यभार ( बागडोर ) मुझे सौंप दिया गया। तबसे आज तक ४४ वर्षों से मोरेना महाविद्यालय का संचालन मैंने किया है, इस समय मेरी आयु करीब ७८ वर्ष की है। मैं अभी प्रौढ़ावस्था के समान एवं सोत्साह, सोल्लास ७ घन्टा कार्य करता हूँ। मेरी दिन चर्या इस प्रकार है—

प्रात: ३-३॥ बजे उठ जाता हूँ, सामायिक एवं स्तोत्र पाठ करता हूँ, १॥ घन्टा उपयोगी लेख लिखता हूँ, फिर स्नानादि करके मन्दिर में पंचामृताभिषेक एवं पूजन करता हूँ, १॥ घन्टा समय पूजन में लगाता हूँ। भोजन के बाद समाचार पत्र और आई हुई डाक देखता हूँ। मध्य सामायिक करके ५ घन्टे महाविद्यालय में कार्य करता हूँ। तीन घन्टा शास्त्री कक्षाओं के पाठ पढ़ाता हूँ, फिर रोकड़ रजिस्टरों की जांच हस्ताक्षर करके पढ़ाई प्रबंध का निरीक्षण करता हूँ और आवश्यक पत्र एवं आगत अनेक शङ्काओं का समाधान लिखता लिखाता हूँ। रात्रि में सामायिक करके शास्त्रों का विशेषकर

प्रथमानुयोग शास्त्रों का स्वाध्याय और दौलतरामजी द्यानतरायजी आदि के बनाये हुए भजनों-पद लावनी को रुचि के साथ पढ़ता हूँ। इन सबमें मेरे परिणाम अधिक लगते हैं। ८॥ बजे शयन के लिये पलंग पर लेट जाता हूँ।

प्रति रविवार को छात्रों की धार्मिक मर्यादा, शुद्धि एवं धार्मिक संस्कार बनाने आदि की बातें बताता हूँ, यही मेरी नियमित दिनचर्या है।

## इन ४४ वर्षों में मैंने संस्था में क्या किया ?

उस समय स्कूल कॉलेज में अंग्रेजी पढ़ने छात्र नहीं जाते थे, केवल धर्म सिद्धांत ग्रंथ और संस्कृत का ही पठन पाठन होता था और उस समय दक्षिण में संस्कृत संस्थायें नहीं थी अतः दक्षिण के भी अनेक छात्र मोरेना पढ़ने आते थे, मेरे समय में करीब ५० छात्र छात्रावास में रहते थे। अनेक सिद्धान्त के ज्ञाता आगम में दृढ़ श्रद्धा तथा आचार विचार रखने वाले शास्त्री, न्यायतीर्थ विद्वान् मैंने तैयार किये हैं जो आज समाज में प्रतिष्ठित तथा सम्मानित हैं और समाज को सन्मार्ग बता रहे हैं। उनमें कतिपय उत्तर के प्रमुख विद्वान्—श्री पं० लालबहादुर शास्त्री, न्यायतीर्थ, साहित्याचार्य, एम० ए० पी० एच० डी०, श्री पं० कुंजीलालजी शास्त्री काव्यतीर्थ, न्यायतीर्थ, एम० ए०, श्री पं० श्याम-सुन्दरलालजी शास्त्री, श्री पं० भागचन्दजी शास्त्री न्यायतीर्थ, काव्यतीर्थ, पं० फूलचन्दजी शास्त्री सिरगन पं० फूलचन्दजी शास्त्री न्यायतीर्थ, सकरौली आदि हैं। दक्षिण जैन बद्री मूलबद्री मद्रास, मैसूर, बंगलोर के श्री पं० मल्लिनाथजी शास्त्री न्यायतीर्थ, श्री पं० जिनचन्दजी शास्त्री न्यायतीर्थ, श्री पं० जिनराजजी शास्त्री न्यायतीर्थ, पं० वर्द्धमानजी शास्त्री शोलापुर, श्री पं० श्रेयांसकुमारजी शास्त्री, काव्यतीर्थ, श्री पं० पदमराजजी शास्त्री न्यायतीर्थ, श्री पं० नागराजजी शास्त्री, श्री पं० धर्मचक्रवर्तीजी शास्त्री आदि हैं। और भी अनेक शास्त्री विद्वान् मैंने तैयार किये हैं।

## मेरा विशेष सौभाग्य

परम पूज्य आचार्य विमलसागरजी मुनिराज, पार्श्वसागरजी मुनिराज, प्रबोधसागरजी ये शास्त्री एवं न्यायतीर्थ तक मेरे पास छात्रावस्था में पढ़कर आज लोक पूज्य हैं और स्व-पर हित साधन में लगे हुए हैं। छात्रावस्था में वे सब मेरे पैर पड़ते थे, मेरा बहुत विनय रखते थे आज मैं रत्नत्रय धारक उन आचार्य और मुनियों के पवित्र चरणों में अपना मस्तक रखता हूँ और पढ़ाने के परिश्रम को उत्तम पात्र तैयार होने से सफल मानता हूँ तथा अपना सौभाग्य एवं गौरव मानता हूँ। पू० भट्टारक स्वस्ति श्री देवेन्द्रकीर्तिजी हुमच पद्मावती तथा पूज्य भट्टारक श्री लक्ष्मीसेनजी नरसिंह राजपुरा ( मैसूर स्टेट ) शास्त्री तक मेरे पास पढ़े हैं। इन पूज्य भट्टारकों के महान् कार्य दक्षिण समाज के सामने हैं। इस संस्था में दिये जाने वाले धार्मिक संस्कारों का ही ये उत्तम फल है।

## संस्था को आर्थिक सहायता

जब मोरेना आया था तब थोड़ा सा द्रव्य संस्था में रह गया था, तब मैंने तीन डेप्युटेशन निकाले। दो बार कलकत्ता और आसाम का, और एक बार शोलापुर, कोल्हापुर, सांगली आदि का। सबसे पहले मैं सुजानगढ़ आ गया था। वहाँ के धर्मपरायण श्रीमानों ने १५१-१५१ रुपये भरे, थोड़ा ही चन्दा हुआ मैंने कहा कि इतने से क्या होगा मैं जाता हूँ, तब उन्होंने रात्रि में अपनी प्राइवेट मीटिंग की, और संस्था तथा मेरा सम्मान रखने के लिये अपनी उदारता से २१००-२१०० इक्कीस सौ २ की रकमें भरी। कुल १७०००) सत्रह हजार का चंदा हो गया, मुझे देने आये मैंने सहर्ष उनका आभार माना और कहा कि मैं आपका हृदय से बहुत आदर करता हूँ परन्तु इतनी रकम से संस्था का कार्य नहीं चलेगा। मैं आप लोगों से कलकत्ता में चंदा भराऊंगा, अभी क्षमा चाहता हूँ। ऐसा कहकर मैं सत्रह हजार की बड़ी राशि छोड़कर चला आया। यह खबर जब संस्था के मंत्री श्री पण्डित तनसुखलालजी काला को मिली तब उन्होंने परम पूज्य आचार्य शान्तिसागरजी से चर्चा में यह बात भी कही, तब आचार्य महाराज ने उनसे कहा कि पण्डितजी व्यवहारी नहीं हैं उन्हें इतनी बड़ी रकम ले आना था।

दूसरे वर्ष मैं कलकत्ता गया तब सुजानगढ़ के उन्हीं श्रीमानों ने तथा कलकत्ता के अनेक श्रीमानों ने सहर्ष चंदा भरा जो करीब ७००००) सत्तर हजार हो गया। इसी प्रकार हवाई-जहाज से मैं आसाम भी गया वहाँ भी अच्छा चंदा हुआ। डेप्युटेशन में मेरे साथ कलकत्ता से कई प्रसिद्ध फर्मों के श्रीमान् थे, श्री पण्डित तनसुखलालजी काला संस्था के मंत्री भी थे। दूसरी बार भी डेप्युटेशन मैंने निकाला, तब भी कलकत्ता आसाम से अच्छी रकम प्राप्त हुई। दक्षिण-शोलापुर, कोल्हापुर, सांगली आदि नगरों से भी अच्छी धनराशि प्राप्त हुई।

मैं देहली भी गया था वहाँ से भी करीब १५०००) की राशि मिली कुल लगभग २०००००) दो लाख रुपयों की सहायता मोरेना संस्था को आ गई। यह सब मोरेना संस्था के प्रति समाज की सहायता एवं सहयोग का ही फल है। मैंने तो कुछ नहीं किया है। गुरु गोपालदासजी के समय में राज्य से ३०) तीस रुपये माहवार सहायता मिलती थी मैंने ग्वालियर जाकर शिक्षा विभाग से अधिक सहायता की मांग की। फलस्वरूप १००) हुए। अब बहुत वर्षों से २५००) पच्चीस सौ रुपये वार्षिक सहायता संस्था को मिल रही है। प्रयत्न करने पर अब दुगुनी सहायता मिल सकती है ऐसा मुझे भरोसा है।

श्रीमंत महाराजा ग्वालियर से बिना मूल्य पक्के बारह बीघा जमीन संस्था को मिली है। उसी बगीचे में इस धनराशि से कई मकान मैंने बनवा दिये हैं जिनसे किराये के स्थायी रूप से ७५०) साढ़े सात सौ रु० माहवार संस्था को मिलते हैं। दक्षिण की कुछ रकमें नहीं आ सकी हैं संभव है वहाँ जाने से आ जांय।

## अन्य आवश्यक निर्माण—

संस्था की ऊपरी मन्जिल में दातारों के द्रव्य से एक सुन्दर वर्धमान चैत्यालय भी मैंने वनवा दिया है उसमें मनोज्ञ पाँच प्रतिमाएं धातु और पाषाण की अपनी ओर से विराजमान करा दी हैं। इस चैत्यालय में मेरे साथ सभी छात्र पंचामृताभिषेक पूर्वक पूजन आरती आदि प्रतिदिन करते हैं। नगर निवासी भी दर्शन करते हैं। अन्य भी कई आवश्यक निर्माण ऊपरी मन्जिल में रसोईघर, ऐतिहासिक जीना, कीर्तिस्तम्भ, अग्रकोट आदि मैंने संस्था के द्रव्य से करा दिये हैं। गजपंथ सिद्ध क्षेत्र पर मैंने अपनी ओर से पांचों परमेष्ठियों की ढाई २ फुट की पाँच प्रतिमाएं विराजमान कराई हैं एक सुन्दर स्फटिक मणि की प्रतिमा मोरेना के वड़े मन्दिर में मैंने विराजमान की है। एक प्रतिमा देहली में भी विराजमान कराई है। छत्र आदि भी स्वर्ण मिश्रित वनवाया है और भी अपने द्रव्य का उपयोग धार्मिक कार्यों में यथाशक्ति मैं करता रहता हूँ।

## पूज्य गुरुवर्य का सुन्दर स्टेचू—

इस संस्था के संस्थापक पूज्य पण्डित गोपालदासजी वरैया का साढ़े तीन फुट ऊंचा अतीव सुन्दर शुक्ल वर्ण का स्टेचू ( पद्मासन ) मैंने अपनी ओर से बनवा दिया है जिसका अनावरण केन्द्रीय मन्त्री श्रीमान् माननीय श्री प्रकाशचन्दजी सेठी ने किया है।

## राज्य गौरव—

मेरे विशेष प्रयत्न से इस संस्था में हिज हाईनेस महाराजा ग्वालियर पधारे थे, उस समय मैंने सर सेठ हुकमचन्दजी को इन्दौर से साग्रह वुलाकर उनके द्वारा महाराजा साहव को मान पत्र भेंट कराया था। महाराज श्रीमंत जीवाजीराव मेरे सम्मान से वहुत प्रसन्न हुए उन्होंने कहा कि आप क्या चाहते हैं? मैंने कहा कि आप संस्था में पधारें यही मुझे आनन्द है मैं और कुछ नहीं चाहता हूँ। उसी समय राज्य के मुख्य मिनिस्टर श्रीमान् मुलेसा० ने मुझसे कहा कि पण्डितजी आप यदि चाहते तो संस्था को ५००) रु० माहवार देना महाराज तुरन्त स्वीकार कर घोषणा कर देते। आप चूके। सभा में भाषण करते हुये सर सेठ हुकमचन्दजी सा० ने कहा कि मैं वीमार हूँ, वैद्य साथ लाया हूँ। तार से भी मैंने मनाई की थी परन्तु पण्डितजी ( मेरे ) के विशेष आग्रह से मैं आगया। संस्था के कार्य से प्रसन्न होकर मैं १५००) रु० संस्था को देता हूँ। वीच में ही मैंने उठकर कहा कि सर सेठ सा० मेरे आग्रह से आप पधारे यही वहुत अनुग्रह है। फिर भी यदि आप संस्था को दान दे रहे हैं तो १५००) रु० तो नहीं, किन्तु ५०००) रु० तो दीजिये, सर सेठ सा० ने कहा कि अच्छा पण्डितजी आपके कहने से मैं पांच हजार देता हूँ। इस उदारता से सभा ने उनकी भूरि भूरि प्रशंसा की। उस समय एवं अन्य २ समय में राज्य के अनेक मिनिष्टर महोदय संस्था में पधारते रहे हैं इसलिये महाविद्यालय

की प्रख्याति एवं गौरव राज्य सरकार में भी अच्छा है। महाराज के दाहिने हाथ प्रमुख मिनिष्टर श्रीमान् एम. एन. सीतोले सा० श्रीमान् बापूराव सा० पवांर, श्रीमान् मिश्रीलालजी गंगवाल आदि मिनिष्टर साहेबान भी संस्था में पधारे हैं और प्रसन्नता प्रकट की है।

## आनरेरी मजिस्ट्रेट

मोरेना में करीब १५-१६ वर्षों तक राज्य की ओर से मुझे आनरेरी मजिस्ट्रेट भी बनाया गया था, छह माह की सजा और २००) रुपया जुर्माना एक साथ करने का मुझे अधिकार था। मेरे सभी फैसले बहाल रहे। मेरे जिन फैसलों को सेसन जजी से खारिज किया गया, हाईकोर्ट में वादियों द्वारा अपील होने पर मेरे फैसले बहाल किये गये।

सेसन जज के साथ फौजदारी के केसों में ३ जूरी और बेठते हैं उनमें एक मैं भी रहा हूँ।

ओकाफ कमेटी में जिला कलैक्टर के साथ नगर के चार प्रतिष्ठित पुरुष और नियत किये जाते हैं, उनमें एक मैं भी बहुत वर्षों तक रहा हूँ। यह कमेटी लाखों करोड़ों रुपयों के राज्य के अधीन धर्मायतन हैं, उनकी सम्हाल एवं व्यवस्था करती है।

## सिद्धान्त ग्रन्थों की टीका

उच्च कोटि के महान् सिद्धान्त ग्रन्थ राजवार्तिकालङ्कार, पञ्चाध्यायी और पुरुषार्थ सिद्ध्युपाय इन ग्रन्थों की मैंने हिन्दी टीकाएँ की हैं। ये टीकाएँ पूज्य त्यागियों एवं विद्वत्समाज में प्रशंसनीय सिद्ध हुई हैं।

## अनेक गम्भीर विस्तृत ट्रेक्ट

( संजद पद का निर्णय )

सिद्धान्त शास्त्र धवला के अनुवादकर्ता विद्वान् ने उस शास्त्र के ९३ वें सूत्र में नहीं मालूम किस आधार से संजद पद जोड़ दिया था, इस पर करीब ५ वर्षों तक समाचार पत्रों में लेख प्रति लेख चलते रहे। बहुत विवाद बढ़ गया। मेरा कहना था कि यह ९३ वां सूत्र द्रव्य प्रकरण का है इस सूत्र में संजद पद रहने से वस्त्र सहित द्रव्य स्त्री ( स्त्री पर्याय से ) को भी मोक्ष हो जायगी तब श्वेताम्बर मत का समर्थन हो जायेगा। धर्मरत्न पं० लालारामजी शास्त्री तथा श्री पं० रामप्रसादजी शास्त्री मेरे कथन की पुष्टी करते थे बाकी सभी विद्वान संजद पद के रखने के पक्ष में थे। ये उसे भाव प्रकरण बताते थे। उस समय मैंने एक बड़ा ट्रेक्ट ( पुस्तक ) लिखा उसका नाम—"सिद्धान्त सूत्र समन्वय" रक्खा उसमें मैंने राजवार्तिक, गोम्मटसार, धवल सिद्धान्त आदि शास्त्रों के प्रमाणों

को देकर यह सिद्ध कर दिया कि उस सूत्र में संजद पद रहने से श्वेताम्बर मत की मान्यता सिद्धान्त शास्त्र से स्वीकार करनी पड़ेगी। विरोध बढ़ने पर मैंने एक दूसरा ट्रैक्ट—'सिद्धान्त विरोध परिहार' और लिखा।

मेरे दोनों सप्रमाण ट्रैक्ट परम पूज्य आचार्य शान्तिसागर महाराज ने वहुत ध्यान से सुने तथा स्वयं धवल सिद्धान्त का स्वाध्याय एवं मनन किया। पीछे गजपंथ सिद्धक्षेत्र पर सिद्धान्त ग्रंथोद्धारक कमेटी फलटन (दक्षिण) के तथा शोलापुर, कोल्हापुर, सांगली आदि के जन समूह के वीच वम्वई के सं० शि० सेठ गेंदमलजी जौंहरी के सभापतीत्व में अनुवादित धवल शास्त्र आचार्य महाराज के कर कमलों में भेंट किया गया, उस समय उक्त कमेटी के सदस्यों की इस प्रार्थना को सुनकर कि महाराज संजद पद पर ५ वर्षों से विद्वानों में विवाद चल रहा है आप अपना निर्णय देकर इस विवाद को समाप्त करा दीजिये। तव महाराज ने निर्णय दिया कि धवल के ६३ वें सूत्र में संजद पद नहीं है, मूल वृत्ति में नहीं है। वह द्रव्य प्रकरण होने से दिगम्वर मान्यता के विरुद्ध स्त्री मोक्ष एवं सवस्त्र मोक्ष सिद्ध होगी अतः संजद पद वाले ताम्रपट और छपे हुए पत्र को शास्त्र में से निकालकर अन्यत्र रख दो और दूसरा ताम्रपट तथा कागज का पत्र विना संजद पद के तैयार कराकर शास्त्र में जोड़ दो, यही हमारा निर्णय है। इस निर्णय से सवों को प्रसन्नता हुई और विवाद भी समाप्त हो गया।

## अन्य अनेक ट्रैक्ट

और भी मैंने अनेक ट्रैक्ट सप्रमाण एवं सहेतुक ऐसे लिखे हैं जो सैद्धान्तिक विवाद को दूर करने में सहायक हुए हैं। कुछ ट्रैक्टों के नाम ये हैं—

स्पृश्यास्पृश्य भेद विचार, चर्चासागर पर शास्त्रीय प्रमाण, जैन धर्म हिन्दू धर्म से भिन्न है, भावशुद्धि में द्रव्य शुद्धि पहले आवश्यक है, मुनि विहार ऐतिहासिक परम्परा से सिद्ध है। कानजी मत खण्डन, मोक्षमार्ग विरोधी कानजी भाई, आर्य भ्रम निराकरण आदि।

## देहली अंवाला शास्त्रार्थ

आज से करीव ५० वर्ष पहले देहली में आर्य समाजी विद्वान जैन धर्म और जैनियों की निन्दा और तिरस्कार प्रतिदिन अपने भाषणों में करते थे। इससे देहली समाज वहुत खिन्न हुआ। मिलकर सवों ने शास्त्रार्थ कराने का विचार किया। वहाँ के लाला जग्गीमलजी आदि चुने हुए चार सज्जन मेरे पास पहुँचे और कहने लगे कि हम जिन विद्वानों के पास गये उन्होंने शास्त्रार्थ करने की स्वीकारता नहीं दी है आप स्वीकार करो, धर्म की प्रभावना होगी मैंने तुरन्त सहर्ष अपनी स्वीकारता दे दी। सभापति किसको वनाया जाय तव मैंने कहा कि आर्य समाजी विद्वान को ही सभापति वनने दीजिये। तव देहली के प्रसिद्ध आर्य समाजी विद्वान रामचन्दजी देहलवी दोनों ओर के सभापति चुने

गये। स्थान और प्रबंध भी उन्हींका रक्खा गया। आर्य समाज की ओर से गुरुकुल कांगड़ी के प्रसिद्ध विद्वान जो मीमांसाचार्य, न्यायाचार्य थे, शास्त्रार्थकर्त्ता चुने गये। जैन समाज की ओर से मैं था। शास्त्रार्थ लगातार छह दिन तक चला शास्त्रार्थ के दो विषय थे, एक जैनियों के तीर्थङ्कर सर्वज्ञ नहीं हो सकते हैं, दूसरा ईश्वर सृष्टि का कर्त्ता है। १५-२० हजार आदमी दर्शक इकट्ठे होते थे। सहारनपुर, अम्बाला, जगाधरी, शिमला आदि से भी वकील बैरिष्टर और प्रमुख २ लोग आगये थे। अंत में मैंने मौखिक एवं लिखित रूप में आर्य समाजी विद्वान का मुंह बंद कर दिया। वे उत्तर देने में असमर्थ हो गये। तब जैन समाज के प्रमुख पुरुषों ने सभापति से शास्त्रार्थ का निर्णय ( जजमेंट ) मांगा, तब सभापति ने घोषणा की कि जैन विद्वान की विजय हुई है। यह शास्त्रार्थ "देहली शास्त्रार्थ" के नाम से छप चुका है। दूसरे दिन देहली तथा बाहर नगरों से आये हुए सज्जनों ने एक आम सभा की, उसमें "वादीभकेसरी" यह पदवी मुझे सम्मान पूर्वक दी।

## अम्बाला शास्त्रार्थ

अम्बाला शहर में एक वेदान्ताचार्य, दर्शनाचार्य, सनातनी विद्वान् थे। वे कहते थे जैन-धर्म का स्याद्वाद झूठा है, कल्पना मात्र है; मैं अम्बाला जब गया तब वहाँ के बाबू मुरारीलालजी जैन एडवोकेट तथा लाला शिब्बामलजी आदि ने मुझसे कहा कि आप एक भाषण ऐसा देवें कि स्याद्वाद का रहस्य प्रगट हो और सनातनी विद्वान प्रभावित होकर उस सिद्धान्त को समझ लेवें। मैंने सभा में भाषण दिया। उस सभा में सनातनी विद्वान और अन्य अनेक लोगों को बुलाया गया। मेरे भाषण को सुनकर सनातनी विद्वान शास्त्रार्थ करने की धमकी देने लगे। मैंने शास्त्रार्थ करना स्वीकार किया, दो दिन शास्त्रार्थ हुआ। सनातनी विद्वान ने अपनी पराजय मान ली, तभी से वे मेरे तथा जैन समाज के मित्र बन गये तबसे देहली और उस प्रान्त में जैनधर्म के विरुद्ध कोई नहीं बोलता है।

इस विजय को मैं अपनी विद्वत्ता का महत्त्व नहीं मानता, किन्तु दि० जैन धर्म के सर्वज्ञ भासित एवं गणधरादि वीतराग महर्षियों द्वारा प्रतिपादित अकाट्य एवं सहेतुक सिद्धान्तों को ही सर्वोपरि मानता हूँ।

## महासभा पर भारी संकट एवं विजय

भा० दि० जैन महासभा के सेढवाल ( बेलगांव दक्षिण ) अधिवेशन में वालचंद रामचंद कोठारी एम० ए० और धावते आदि सुधारकों ने भारी उपद्रव किया था तब वहाँ के श्री बालगोड़ा देवगोड़ा, पाटील तथा अण्णागोड़ा पुलिस पाटील आदि सज्जन उन धर्म विरोधी सुधारकों पर टूट पड़े तब वे लोग भाग गये। उस समय महासभा के महामंत्री श्री सेठ चैनसुखजी छावड़ा की सूचना पाकर पुलिस सुपरिन्टेन्डेन्ट आगये, अधिवेशन स्थगित हो गया, वहाँ पर मैं तथा मेरे पूज्य बड़े भाई

श्री पं० लालारामजी शास्त्री जो महासभा के स० मन्त्री थे, उपस्थित थे। वहाँ से मैं वम्बई होते हुए कलकत्ता अपनी कपड़े की दुकान पर आ गया और भाई साहव अपनी सराफे की दुकान पर मैनपुरी चले गये। ८ दिन पीछे ही महाराष्ट्र के जैन पत्रों में ये समाचार पढ़ने में आये कि—महासभा हमारे दावे में आ गई है। उसके सभापति, महामंत्री, कोषाव्यक्ष अमुक अमुक वनाये गये हैं। अतः महासभा के लिये द्रव्य आदि अमुक अमुक पते से समाज भेजे। सुधारकों की इस मनगढंत वात को पढ़कर महासभा के कार्यकर्त्ता एवं सव लोग चकित हो गये। यह कार्यवाही उन्हीं सुधारकों ने की थी।

## हम पर मुकदमा एवं विजय

उस समय महासभा के मुखपत्र जैन गजट के सम्पादक श्री पं० लालारामजी शास्त्री थे और मैं स० सम्पादक था, पत्र कलकत्ता से मेरे द्वारा निकलता था। जैन गजट में उन मन गढंतवातों का जोरदार प्रतिवाद किया गया। श्री वालचन्द रामचन्द कोठारी एम० ए० ने अपना अपमान समझकर हम दोनों भाईयों पर मान हानि का नोटिस दिया कि दश दश हजार रुपये दो और क्षमा मांगो अन्यथा फौजदारी ( डिफीमेशन ) केश दोनों पर चलाया जायगा। तदनुसार वेलगांव (दक्षिण) कोर्ट में मुकदमा दायर हो गया। हम दोनों भाई अपनी अपनी दूकान को छोड़कर वेलगाँव पहुँच गये, वहाँ हम दोनों को दश दश माह ठहरना पड़ा, वीच २ में हम दोनों आचार्य शान्तिसागरजी महाराज के पास पहुँच जाते थे। महाराज उन दिनों दक्षिण में ही विहार कर रहे थे। वेलगाँव में वहाँ के प्रसिद्ध व्यापारियों ने हमारे लिये ठहरने और भोजन की सुव्यवस्था कर दी थी। साँगली के प्रसिद्ध एवं प्रमुख व्यापारी धर्मनिष्ठ श्री सेठ गुलावचन्दजी खेमचन्द शाह अपना व्यापार अपने सुपुत्रों को सोंपकर केश में पैरवी करने के लिये वेलगाँव पहुँच गये। प्रसिद्ध वकील मजूमदार के कहने पर कोर्ट में हमें कुर्सी दी गई थी। फर्स्ट क्लास मजिस्ट्रेट श्री किणी महोदय ने पहले ही दिन कहा कि आप दूर देश से यहां आये हो, केवल क्षमा मांग कर आप जा सकते हो। हमने निवेदन किया कि हमारा कोई भी स्वार्थ नहीं है। अपने व्यापार में वड़ी हानि उठाकर हम यहाँ आये हैं। यदि हम क्षमा माँगकर चले जांय तो धर्म एवं समाज की सेवा करने वाली यह महासभा समाप्त हो जायगी उससे धर्म की भारी हानि होगी, अतः आप केश चलाइये। इस केश में शोलापुर, कोल्हापुर, सांगली पूना, वम्वई आदि के करोड़पति श्रीमानों ने हमारे पक्ष में गवाहियाँ दीं, दानवीर, धर्मवीर सेठ रावजी सखाराम दोशी शोलापुर ने वहुत परिश्रम एवं पैरवी की। सेढवाल के राजमान्य पाटीलों की गवाही हुई। विरुद्ध पक्ष में श्री वालचन्द रामचन्द कोठारी, कोल्हापुर राज्य के दीवान श्री लट्ठे, श्री चोगुले वकील धावते आदि की गवाहियाँ हुई।

फैसले में न्यायमूर्ति मजिस्ट्रेट किणी महोदय ने लिखा है कि ये दूर देश के विद्वान अपनी निःस्वार्थ वृत्ति से केवल धार्मिक सिद्धान्तों की रक्षा एवं धर्म सेवो एक वड़ी सभा की रक्षा के लिये

इतना कष्ट उठा रहे हैं, और अपने सिद्धान्त से तिलमात्र भी नहीं हट रहे हैं, दूसरी ओर सुधारवादी फर्यादी लोग समय के साथ दौड़ रहे हैं जो सिद्धान्त से दूर हैं अतः कोर्ट इस केस को खारिज करती है।" इस भारी विजय से समाज में उत्तर दक्षिण में हर्ष की लहर दौड़ गई।

## धर्मरत्न धर्मवीर पदवी

महासभा ने अपने फतेहपुर वार्षिक अधिवेशन में जो खुरई के श्रीमंत सेठ मोहनलालजी की अध्यक्षता में हुआ था। पूज्य भाई श्री पं० लालारामजी शास्त्री को धर्मरत्न तथा मुझे धर्मवीर पदवी प्रदान की तथा महासभा की रक्षा और विजय का प्रस्ताव पास कर कृतज्ञता प्रकट की।

## सरस्वती दिवाकर और विद्यावारिधि पदवी

दि० जैन शास्त्री परिषद के पैठन ( महाराष्ट्र ) अधिवेशन के सभापति श्री पं० लालारामजी शास्त्री बनाये गये थे। कुशलगढ़ अधिवेशन में उन्हें शास्त्री परिषद ने "सरस्वती दिवाकर" पदवी दी थी और शास्त्री परिषद के जयपुर अधिवेशन में मुझे सभापति बनाया गया था, उस अधिवेशन में जयपुर राज्य के प्रायः सभी मिनिष्टर साहब पधारे थे और सनातनी विद्वान भी पधारे थे। शास्त्री परिषद ने मुझे विद्यावारिधि पदवी प्रदान की थी।

## पहला सभापतित्व

सिवनी में दिगम्बर जैन शास्त्री परिषद हुई थी उसका सभापति भी मुझे बनाया गया था उस अधिवेशन में अनेक विद्वान इकट्ठे हुये थे। उनमें श्री पं० धन्नालालजी काशलीवाल, श्री पं० गौरोलालजी सिद्धान्त शास्त्री आदि प्रमुख थे।

## दि० जैन सिद्धान्त संरक्षिणी सभा का सभापतित्व

शान्तिवीर दि० जैन सिद्धान्त संरक्षिणी सभा ने भी मुझे सभापति बनाया था उसका अधिवेशन फरिहा (मैनपुरी) में हुआ था वहाँ के पञ्चकल्याणक के समय वह अधिवेशन बहुत महत्व पूर्ण हुआ था। वहां प्रतिष्ठा दानवीर जैन रत्न राय साहब सेठ चांदमलजी पांड्या ने कराई थी वहां पर परम पूज्य आचार्य विमलसागरजी का संघ भी विराजमान था उस समय उक्त सभा के सभापति के नाते मेरे भाषण में बाह्य शुद्धि समस्या, मुनि समस्या, तेरह-बीस पंथ समस्या, आदि अनेक विवादों को दूर करने के सदुपाय बताये गये हैं। जिनकी धार्मिक विद्वानों ने सराहना की है।

## पत्र सम्पादन

महासभा के मुख पत्र जैन गजट का सम्पादन मैंने करीब १२ वर्ष तक आनरेरी किया है। जैन

गजट केस पर मैंने उसे अर्ध साप्ताहिक भी कुछ समय के लिये कर दिया था। मेरा विशेष उपयोग और समय उसी में लगने से मेरे व्यापार में हानि भी होती थी।

जैन दर्शन—पत्र का संपादन और संचालन मैंने स्वतन्त्र रूप से पाक्षिक रूप में मोरेना से चालू किया था। कई वर्ष तक चलाया, पीछे बम्बई जाकर मैंने सिद्धान्त संरक्षिणी सभा के मन्त्री श्री सेठ निरन्जनलालजी को सोंपकर उक्त सभा का मुख पत्र उसे बना दिया। संपादन मैं ही करता रहा। मेरे धार्मिक एवं सैद्धान्तिक लेखों को सुनकर परम पूज्य आचार्य शान्तिसागरजी महाराज कहते थे कि जैन दर्शन के लेख धर्म रक्षण के लिये पूर्ण सहायक होते हैं। धर्मवीर दानवीर सेठ रावजी सखाराम दोशी शोलापुर जैन बोधक पत्र के संपादक थे उन्होंने मुझे स० सम्पादक बनाया, करीब २ वर्ष मैंने उसमें भी योग दिया।

## परीक्षालय का मन्त्रित्व

भा० दि० जैन महासभा के परीक्षालय का मन्त्री भी मैं कई वर्ष रहा हूँ। उसकी नई पद्धति से योजनाएं मैंने चालू की थीं, महासभा, सिद्धान्त संरक्षिणी सभा, शास्त्री परिषद इनमें मेरा सदैव योग रहता है। इनका मैं प्रारम्भ से आज तक सदस्य हूँ और प्रायः सभी अधिवेशनों में मेरी उपस्थिति के लिये मुझे बाध्य होना पड़ता है।

## अन्य पदवियाँ

मोरेना महाविद्यालय से श्लोकवार्तिक आदि जैन दर्शनाचार्य ( उपाधि ) परीक्षा उत्तीर्ण करने पर गुरुवर श्रद्धेय पं० गोपालदासजी बरैया ने संस्था की ओर से मुझे न्यायालङ्कार, पदवी प्रदान की तथा कलकत्ता समाज ने दशलक्षण पूर्व में बुलाकर शास्त्र प्रवचनों एवं शङ्का समाधान से प्रभावित होकर 'न्याय दिवाकर' पदवी प्रदान की।

लाहोरिया, भीमपुर, बांसवाड़ा की एकत्रित हुई समाज ने विद्वत्तिलक पदवी प्रदान की।

इन पदवियों का उल्लेख तो मेरे कार्यों और उनके परिणाम के प्रसङ्ग में मुझे करना पड़ा है। यह मेरी कलम से मेरी प्रशंसा प्रतीत होती है परन्तु वास्तविक बात तो यह है कि मैं तो एक साधारण व्यक्ति हूँ मेरा शास्त्रीय बोध भी साधारण है, जैन सिद्धान्त अगाध है, बहुत सूक्ष्म एवं गम्भीर है, मैं कितना जानता हूँ ? यह कृतज्ञता एवं पदवी दान, धार्मिक समाज का धार्मिक वात्सल्य एवं धार्मिक निष्ठा का ही प्रतीक है।

## आचार्यों एवं मुनिराजों का आशीर्वाद

परम पूज्य आचार्य शान्तिसागरजी महाराज इस समय में महान् तपस्वी वीतराग साधुरत्न हुए हैं। अनेक मुनिराजों का एवं आर्यिकाओं का दर्शन समाज को मिल रहा है यह सब देन उक्त आचार्य

